# केले के चाय

- केले की चाय आपकी सेहत के लिए बहुत ही फायदेमंद होती है। केले की चाय पीने से कई सारी समस्याएं दूर होती हैं। यह एक अचूक घरेलू उपाय है रोगों से बचने का।

  आइये जानते हैं केले की चाय के फायदों के बारे में ।

  1.पेट दर्द में - केले की चाय में मैग्नीशियम और पोटैशियम होता है जो पेट के दर्द को आसानी से ठीक कर देती है।
  2.कब्ज की समस्या में - आप दूध की चाय की बजाए केले की चाय का सेवन करेगें तो इससे आपकी पुरानी से पुरानी कब्ज की बीमारी ठीक हो जाएगी।
  3.तनाव या टेंशन में - केले की चाय सीधे दिमाग पर असर करती हैं जिससे इंसान का नर्वस सिस्टम को आराम मिलता है और आपका बढ़ा हुआ तनाव व टेंशन दूर होने लगती है।
  4.अनिंद्रा की समस्या - केले की चाय आपके लिए फायदेमंद होती है। इसे पीने से नींद न आने की समस्या दूर होती है। और आपको बहुत की आरामदायक नींद आती है।

  केले की चाय कैसे बनायें:
  •एक मध्यम या छोटे आकार का केला, एक कप पानी और दालचीनी चूर्ण लें.
  •कप पानी को उबालें के लिए रख दें.
  •अब स्वाद के हिसाब से इसमें दालचीनी पाउडर को डाल दें।
  •फिर केले के छिलके को उतार कर उबलते हुए पानी में डाल दें।
  •दस मिनट के बाद इसे छानकर इसे किसी कप में डालकर पीजिए।

# कंठसुज

- कण्ठमाला की सूजन :

लेरिन्जाइटिस को कण्ठमाला की सूजन भी कहा जाता है। यह समस्या होने पर गले में सूजन और जलन होने लगती है। इसके परिणामस्वरूप का बैठना और आवाज़ के नुकसान जैसी सामान्य लक्षण देखने को मिल जाते है। हांलाकि कण्ठमाला की सूजन का इलाज घरेलू तरीकों से किया जा सकता है। आज हम आपको गले से जुड़ी दिक्कतों के बारे में बता रहे है।

1-प्याज का रस
प्याज कण्ठमाला के इलाज के लिए सबसे प्रभावी घरेलू उपचारों में से एक है। प्याज का सिरप गले की सूजन को प्राकृतिक तरीके से ठीक करता है। गले में दर्द होने पर प्याज को छोटे-छोटे टुकड़ो में काटकर मिक्सी में पीसकर सिरप तैयार कर लें। उसके बाद गर्म पानी में दो चम्मच रस डाल कर पीएं। दर्द में आपको तुरंत आराम होगा।

2- नमक
एक कप गर्म पानीएक कप गर्म पानी में एक चुटकी नमक कण्ठमाला में सूजन को दूर करने में सहायक होती है। एक कप गर्म पानी में एक चम्मच नमक की मिलाकर हर दो घंटे बार गरारे करें। दिन के अंत तक आपको सूजन से बहुत राहत मिलेगी।

3-लहसुन
लहसुन में एंटी-माइक्रोबियल गुण होता है,जो बैक्टीरिया और वायरस को मारने में मदद करता है। लहसुन खाने से गले की सूजन और बैठना की समस्या खुद ही कम हो जाती है। इसके लिएँ लहसुन की एक छोटी सी कली लेकर अपने मुंह में रखकर धीरे-धीरे चूसें। जल्द राहत के लिए उपाय को दिन में कई बार करें।

4-अदरक
अदरक, गले के चारों ओर श्लेष्मा झिल्ली को शांत कर, सूजन से तुरंत राहत प्रदान करता है। समस्या होने पर एक पैन में कटा हुआ अदरक उबाल लें और कुछ देर उबालने के बाद इसे थोड़ा ठंडा होने के लिए रख दें। आप इसमें नीबू के रस की कुछ बूंदे और मीठा करने के लिए शहद मिला सकते हैं। इस अदरक की चाय का सेवन दिन में कई बार करें। इसके अलावा आप अदरक के टूकड़ें को ऐसे भी मुंह में रखकर चूस सकते हैं।

5-नींबू का रस
नीबू के रस की नेचुरल एसिड होता है,इसलिए यह बैक्टीरिया को मार कर कण्ठमाला की सूजन के लक्षणों से राहत प्रदान करने में मदद करता है।गले की सूजन की समस्या से बचने के लिए एक कप गर्म पानी में थोड़ा सा नमक और नीबू के रस की कुछ बूंदे मिलाकर मिश्रण से गरारे करें। तुरंत राहत पाने के लिए इस उपाय को दिन में कई बार करें।

6-सेब साइडर सिरका
सेब साइडर सिरका,बैक्टीरिया के कारण होने वाली कण्ठमाला की सूजन के खिलाफ़ बहुत कारगर उपाय है। इसके लिए एक कप पानी में दो बड़े चम्मच सेब साइडर सिरका और थोड़ा सा शहद मिलाकर इस मिश्रण को एक दिन में दो बार पीएं।

7-नीलगिरी का तेल
नीलगिरी के तेल में एंटी-वायरल,एंटी-माइक्रोबियल और एंटी बैक्टीरियल जैसे गुण इसे कंठमाला में जलन को शांत करने का सबसे सर्वोत्तम उपाय बनाते है। नीलगिरी के तेल को उपयोग करने का सबसे अच्छा तरीका है कि आप इसकी भाप लें। इसके लिए एक पैन में उबलते पानी में कुछ बूंदे नीलगिरी के तेल की मिला लें। इसके बाद एक तौलिए के साथ सिर को कवर करके 10 मिनट तक इस भाप से सांस लें। दिन में दो बार इस उपाय को करें।

8-कम बोलें
इन उपायों के बीच अपने गले को समुचित आराम दें। कम बोलें और तेज बोलने से बचें। क्योंकि तेज बोलने से पहले से ही सूजन क्षेत्रों में दबाव पड़ सकता है।

आप का आज का दिन मंगलमयी हो - आप स्वस्थ रहे, सुखी रहे - इस कामना के साथ !

# चक्कर आना

- चक्कर आना या सिर घूमना - चक्कर आने पर घरेलू उपचार - घरेलू नुस्खे VERTIGO - Home Remedies :

  आंखों के सामने गोल गोल घूमती हुई दिखाई देने वाली स्तिथि को चक्कर आना या (vertigo )कहते है ।कुछ देर बैठे रहने के बाद जब उठते हैं तो चक्कर आने लगते हैं और आंखों के आगे अंधेरा छा जाता है। रोगी को लगता है कि उसके चारों तरफ़ की चीजें बडी तेजी से घूम रही हैं।चक्कर का एक कारण दिमाग में खून की पूर्ति कम हो जाना है।
  १) नारियल का पानी रोज पीने से चक्कर आना बंद हो जाते हैं। नीम्बू पानी, दूध का एक गिलास, या फिर फलों का रास भी लाभ करता है.
  २) खरबूजे के बीज की गिरी गाय के घी में भुन लें। इसे पीसकर रख लें। 5 ग्राम की मात्रा में सुबह शाम लेने से चक्कर आने की समस्या से मुक्ति मिल जाती है|
  ३) 15 ग्राम मुनक्का देशी घी में भुनकर उस पर सैंधा नमक बुरककर सोते समय खाने से चक्कर आने का रोग मिट जाता है।
  ४) सूखा आंवला पीस लें। दस ग्राम आंवला चूर्ण और १० ग्राम धनिया का पावडर एक गिलास पानी में डालकर रात को रख दें। सुबह अच्छी तरह मिलाकर छानकर पी जाएं। चक्कर आने में आशातीत लाभ होगा।
  ५) अदरक लगभग 20 ग्राम की मात्रा में बारीक काटकर पानी में उबालें आधा रह जाने पर छानकर पीयें। अदरक का रस भी इतना ही उपकारी है।सब्जी बनाने में भी अदरक का भरपूर उपयोग करें। चाय बनाने में अदरक का प्रयोग करें।अदरक किसी भी तरह खाएं चक्कर आने के रोग में आशातीत लाभकारी है।

  ६) तुलसी के २० पत्ते पीसकर शहद मिलाकर चाटने से चक्कर आने की समस्या काफ़ी हद तक नियंत्रण में आ जाती है।
  ७) 10 ग्राम गेहूं,5 ग्राम पोस्तदाना,७ नग बादाम,7 नग कद्दू के बीज लेकर थोडे से पानी के साथ पीसकर इनका पेस्ट बनालें। अब कढाई में थोडा सा गाय का घी गरम करें और इसमें 2-3 नग लोंग पीसकर डाल दें। अब बनाया हुआ पेस्ट इसमें डालकर एक मिनट आंच दें। इस मिश्रण को एक गिलास दूध में घोलकर पियें। चक्कर आने में असरदार स्वादिष्ट नुस्खा है।
  ८) मौसमी और पाईनेपाल का जूस लेवे |
  ९) चाय,काफ़ी और तली गली मसालेदार चीजों से परहेज करना आवश्यक है। इनके उपयोग से चक्कर आने की तकलीफ़ में इजाफ़ा होता है।
  १०) ) कभी-कभी नमक की मात्रा शरीर में कम होने पर भी चक्कर आने लगते हैं। आलू की नमकीन चिप्स खाने से लाभ होता देखा गया है।

  ११) जब चक्कर आने का हमला हुआ हो , बर्फ़ के समान ठंडा पानी ३ गिलास पीने से भी तुरंत राहत मिलती है।
  १२) ) चक्कर आने की तकलीफ़ में रोगी को आहिस्ता घूमना चाहिये। तेज चलने से गिरकर चोट लगने की संभावना रहती है। आहिस्ता चलने से वर्टिगो का प्रभाव कम हो जाता है।
  १३) अचानक चक्कर आने पर सबसे बढिया बात यह है कि लेट जाएं। चित्त लेटना उचित नहीं है। साइड से लेटें और सिर के नीचे तकिया अवश्य लगाएं।
  १४) अगर विडियो गेम्स की वजह से चक्कर आते हो तो यह रुचि नियंत्रित करें।
  १५) अनुलोम विलोम प्राणायाम से चक्कर आने की व्याधि से हमेशा के लिये छुटकारा मिल जाता है।
  १६ ) कानो की सफाई

# अल्सर

- अल्सर का इलाज
  #################
  आमाशय यानि पेट या फिर छोटी आंत में होने वाले इन्फेक्शन, घाव या फिर छाले को अल्सर या stomach अल्सर या फिर गैस्ट्रिक  अल्सर भी कहा जाता है ।अल्सर होने का कारण :-अधिक धूम्रपान करने से आमाशय यानि की पेट मे अल्सर होने की संभावना अधिक रहती है। अधिक शराब पीने से भी पेट या आंत मे ulcer हो जाता है। कॉफ़ी या फिर चाय का भी अधिक सेवन करने से अल्सर हो सकता है। खाने में ज्यादा गरम मसाले का इस्तेमाल करने से भी पेट में अल्सर होता है। ज्यादा तनाव में रहने से भी stomach में अल्सर होने की संभावना रहती है।
  अल्सर के लक्षण :- पेट में हमेशा दर्द होना । बदहज़मी ।उल्टी होना या उल्टी से खून निकलना । हृदय में जलन होना। मल से खून आना । वजन का घटना आदि ये
  सरे अल्सर के लक्षण होते है । अल्सर का इलाज :- 1. शहद औषधीय गुणों से भरपूर शहद जिसे मधु के नाम से भी जाना जाता है पेट के अन्दर की जख्मो पर मरहम का काम करती है। अगर आपके पेट या आंत मे अल्सर हो गया हो तो आप दिन मे किसी भी समय एक बार 1 से 2 चम्मच सुद्ध शहद को जरुर से खाएं क्योंकि शहद पेट व आंत में हुए घाव को नष्ट कर देता है जिससे अल्सर जल्द ही ठीक हो जाता है ।
  2. मेथी के दाने अल्सर को ठीक करने में मेथी भी बहुत फायदेमंद होता है। इसे इस्तेमाल करने के लिए पहले एक glass पानी में एक से डेढ़ चम्मच मेथी के दाने को डालकर उसे कुछ देर तक उबाल लीजिए और फिर उस पानी के ठंडा होने पर छान लीजिए। अब मेथी के पानी में एक चम्मच शहद को मिला कर उसे पी लीजिए। हर रोज दिन में एक बार मेथी के पानी में शहद को मिला कर पीने से आप अल्सर की समस्या से छुटकारा पा सकते है । 3.पत्तागोभी को भी stomach ulcer के लिए एक बेहतरीन औषधि माना जाता है। इसके सेवन से पेट के अन्दर की सेहत को energy मिलती है जो की अल्सर को ठीक करने में सहायक होती है। इसे इस्तेमाल करने के लिए पहले पत्ता गोभी को काट कर उसे अच्छे से साफ़ पानी से धो लें और फिर उसमे थोड़ा पानी मिक्स कर के उसे पीस लें। पीसे हुए पत्ता गोभी के जूस को छान कर रात को जब सोने जा रहे हों तो उससे पहले पी लें इससे अल्सर ठीक होता है ।
  4. नारियल पानी हर रोज सुबह सुबह खाली पेट ताजे नारियल का पानी के
  सेवन से पेट या आंत में हुए अल्सर ठीक होते है। S  S

# गर्म पाणी

- ? गर्म पानी के फायदे ? ♨♨♨

■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■

ॐ अगर आप स्किन प्रॉब्लम्स से परेशान हैं या ग्लोइंग स्किन के लिए तरह-तरह के कॉस्मेटिक्स यूज करके थक चूके हैं तो रोजाना एक गिलास गर्म पानी पीना शुरू कर दें। आपकी स्किन प्रॉब्लम फ्री हो जाएगी व ग्लो करने लगेगी। ʰ ʰ ʰ

■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■

ψ अगर पेट दर्द हो तो ऐसे में एक गिलास गुनगुना पानी पीने से राहत मिलती है। दरअसल इस दौरान होने वाले पैन में मसल्स में जो खिंचाव होता है उसे गर्म पानी रिलैक्स कर देता है। ʒ ʒ ʒ ʒ ʒ

■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■

ψ गर्म पानी पीने से शरीर के विषैले तत्व बाहर हो जाते हैं। सुबह खाली पेट व रात्रि को खाने के बाद पानी पीने से पाचन संबंधी दिक्कते खत्म हो जाती है व कब्ज और गैस जैसी समस्याएं परेशान नहीं करती हैं। ŭ ŭ ŭ ŭ

■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■

θ भूख बढ़ाने में भी एक गिलास गर्म पानी बहुत उपयोगी है। एक गिलास गर्म पानी में एक नींबू का रस और काली मिर्च व नमक डालकर पीएं। इससे पेट का भारीपन कुछ ही समय में दूर हो जाएगा। ˣ ˣ ˣ ˣ ˣ

■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■

ϴ खाली पेट गर्म पानी पीने से मूत्र से संबंधित रोग दूर हो जाते हैं। दिल की जलन कम हो जाती है। वात से उत्पन्न रोगों में गर्म पानी अमृत समान फायदेमंद हैं। ţ ţ ţ ţ ţ

■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■

V गर्म पानी के नियमित सेवन से ब्लड सर्कुलेशन भी तेज होता है। दरअसल गर्म पानी पीने से शरीर का तापमान बढ़ता है। पसीने के माध्यम से शरीर की सारे जहरीले तत्व बाहर हो जाते हैं। ̈ ̈ ̈ ̈ ̈

■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■

v बुखार में प्यास लगने पर मरीज को ठंडा पानी नहीं पीना चाहिए। गर्म पानी ही पीना चाहिए बुखार में गर्म पानी अधिक लाभदायक होता है। ζ ζ ζ

■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■

V̀ यदि शरीर के किसी हिस्से में गैस के कारण दर्द हो रहा हो तो एक गिलास गर्म पानी पीने से गैस बाहर हो जाती है। ˣ ˣ

■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■

v̀ अधिकांश पेट की बीमारियां दूषित जल से होती हैं यदि पानी को गर्म कर फिर ठंडा कर पीया जाए तो जो पेट की कई अधिकांश बीमारियां पनपने ही नहीं पाएंगी। ŭ ŭ ŭ

■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■

ʾ गर्म पानी पीना बहुत उपयोगी रहता है इससे शक्ति का संचार होता है। इससे कफ और सर्दी संबंधी रोग बहुत जल्दी दूर हो जाते हैं। Lj Lj Lj

■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■

ॐ ॐ दमा ,हिचकी ,खराश आदि रोगों में और तले भुने पदार्थों के सेवन के बाद गर्म पानी पीना बहुत लाभदायक होता है। æ æ æ æ

■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■

ॐ ψ सुबह खाली पेट एक गिलास गर्म पानी में एक नींबू मिलाकर पीने से शरीर को विटामिन सी मिलता है। गर्म पानी व नींबू का कॉम्बिनेशन शरीर के प्रतिरक्षा तंत्र को मजबूत करता है।साथ ही पी.एच. का स्तर भी सही बना रहता है।✳✳✳✳

■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■

ॐ ψ रोज़ाना एक गिलास गर्म पानी सिर के सेल्स के लिए एक गजब के टॉनिक का काम करता है। सिर के स्केल्प को हाइड्रेट करता है जिससे स्केल्प ड्राय होने की प्रॉब्लम खत्म हो जाती है। ŭ ŭ ŭ ŭ ŭ ŭ ŭ

■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■

ॐ θ वजन घटाने में भी गर्म पानी बहुत मददगार होता है। खाने के एक घंटे बाद गर्म पानी पीने से मेटॉबालिम्म बढ़ता है। यदि गर्म पानी में थोड़ा नींबू व कुछ बूंदे शहद की मिला ली जाएं तो इससे बॉडी स्लिम हो जाती है। Ç Ç Ç Ç Ç Ç

■■■■■■■■■■■■■■■■■■■■

ॐ θ हमेशा जवान दिखते रहने की चाहत रखने वाले लोगों के लिए गर्म पानी एक बेहतरीन औषधि का काम करता है।
अगर अपने दोस्तो से प्यार है_तो सभी दोस्तो को सेन्ड करे वरना ये मेसेज आपके लिये फिजूल है

ŧ ■■ हेल्थ टोनिक ■■ ǖ ♨♨♨♨♨♨

# स्मरणशक्ती

• याददाश्त बढ़ाने में लाभदायक है ये 20 चीजें

भूलने की आदत इंसान की सबसे खराब आदतों में से एक है, क्योंकि इस आदत के कारण न सिर्फ खुद वो इंसान जिसे भूलने की समस्या है, परेशान हो जाता है, बल्कि उससे जुड़े दूसरे लोग भी कई बार परेशानी में पड़ जाते हैं। भूलने की समस्या लगभग हर उम्र के लोगों में पाई जाती है।भूलने का मुख्य कारण एकाग्रता की कमी है। अधिकतर समस्या रीकॉल करने में होती है,क्योंकि हमारे दिमाग को रीकॉल प्रोसेस के लिए जिन पोषक तत्वों की आवश्यकता होती है, उनकी हमारे शरीर में कमी हो जाती है। इसलिए उन पोषक तत्वों की पूर्ति करने के लिए यहां बताए गए नुस्खे अपनाकर कोई भी भूलने की आदत से छुटकारा पा सकता है।

1 बादाम
9 नग बादाम रात को पानी में भिगो दें। सुबह छिलके उतारकर बारीक पीस कर पेस्ट बना लें। अब एक गिलास दूध गर्म करें और उसमें बादाम का पेस्ट घोलें। इसमें 3 चम्मच शहद भी डालें। दूध जब हल्का गर्म हो तब पिएं। यह मिश्रण पीने के बाद दो घंटे तक कुछ न खाएं।

2 कॉफी
जो लोग सुबह कॉफी पीते हैं, वे कॉफी न पीने वालों की तुलना में अधिक फुर्ती से अपने कार्य निपटा लेते हैं। यदि आप दोपहर में भी चुस्त रहना चाहते हैं तो कॉफी का सहारा लें। शोधकर्ताओं के अनुसार, कैफीन मस्तिष्क के उन हिस्सों को क्रियाशील करता है, जहां से व्यक्ति की सक्रियता, मूड और ध्यान नियंत्रित होता है।

3 ब्रह्मी
कमजोर याददाश्त को बुढ़ापे की निशानी माना जाता है, लेकिन बार-बार भूलने की समस्या केवल बूढ़ों के साथ ही नहीं, बल्कि जवान लोगों के साथ भी होती है। ब्रह्मी दिमागी ताकत बढ़ाने की मशहूर जड़ी-बूटी है। इसका एक चम्मच रस रोज पीना लाभदायक होता है। इसके 7 पत्ते चबाकर खाने से भी याददाश्त बढ़ती है।

4 रोज मेरी तेल
जब भी प्राकृतिक तरीकों से स्मरण शक्ति बढ़ाने की बात होती है, तब रोज मेरी तेल का नाम सबसे पहले आता है। इस तेल को दौनी के पत्तों से निकाला जाता है, जिसमें औषधीय गुण होते हैं। दौनी के पत्तों में मस्तिष्क की शक्ति बढ़ाने के गुण होते हैं। इस वजह से इसे ब्रेन टॉनिक भी कहा जाता है। इसके तेल का उपयोग स्मरण शक्ति बढ़ाने के लिए सदियों से किया जाता रहा है। इसकी तीखी खुशबू की वजह से लोग इसे खाना पकाने के काम में भी लाते हैं। इसकी खुशबू के कारण इसे सुगंध चिकित्सा में भी इस्तेमाल किया जाता है। इसकी तीखी खुशबू आपके मस्तिष्क को उत्प्रेरित करती है, जिसकी वजह से आपके दिमाग की कार्यक्षमता बढ़ती है।

5 सेब
कम ही लोग जानते हैं सेब में पाया जाने वाला पेक्टिन विशेष फाइबर होता है। यह इम्यून सपोर्टिव प्रोटीन्स के स्तर को बूस्ट करता है। इसलिए दिनभर में एक सेब खाना आपको कई बीमारियों से बचा सकता है। रोज सेब का सेवन करने से स्मरण शक्ति बढ़ती है।

6 अलसी का तेल
अलसी के तेल में भी ओमेगा 3 फैटी एसिड्स प्रचूर मात्रा में पाए जाते हैं। अलसी का तेल एकाग्रता बढ़ाता है, स्मरण शक्ति तेज करता है और सोचने-समझने की शक्ति को भी बढ़ाता है।

7 अखरोट
अखरोट में एंटी-ऑक्सीडेंट्स होते हैं और दिन में कम से कम सात अखरोट खाने से बीमारियां हमेशा दूर रहती हैं। साथ ही, कोलेस्ट्रॉल भी नियंत्रित रहता है। अखरोट स्मरण शक्ति बढ़ाने में सहायक है। 20 ग्राम अखरोट और 10 ग्राम किशमिश मिलाकर खाने से याददाश्त बढ़ती है।

8 हरी चाय
हरी चाय एक स्वास्थ्यवर्धक पेय है। वैज्ञानिकों को मिले साक्ष्य के अनुसार, यह मस्तिष्क के लिए लाभदायक होती है। वैज्ञानिकों ने इसमें ऐसे रासायनिक तत्व पाए हैं, जो मस्तिष्क की कोशिका के उत्पादन, स्मृति में सुधार के साथ-साथ सीखने की क्षमता को भी प्रभावित करते हैं।

9 दालचीनी
दालचीनी का तेल भी स्मरण शक्ति बढ़ाने में काफी प्रभावकारी होता है। यह तेल कोलेस्ट्रॉल को कम करता है, जिसकी वजह से आपका मस्तिष्क तेजी से काम करता है। यह तेल दिमाग को ठंडक पहुंचाता है। तनाव को कम करते हुए दिमाग को तेज-तर्रार बनाता है।

10 मछली
मछली को दिमाग के लिए पोषक आहार माना जाता है। इसमेंओमेगा 3 फैटी एसिड्स अधिक मात्रा में पाए जाते हैं। ओमेगा 3 फैटी एसिड्स मस्तिष्क के लिए बहुत जरूरी हैं। मछली के सेवन से दिमाग तेज होता है और स्मरण शक्ति बढ़ती है। मछली का तेल भी ब्रेन टॉनिक का काम करता है। यह तेल प्राकृतिक रूप से आपकी स्मरण शक्ति कमजोर होने से रोकता है। साथ ही, एकाग्रता, बुद्धिमता और तर्क करने की शक्ति को भी बढ़ाता है।

11 जैतून-
जैतून केवल आपके स्वास्थ्य के लिए ही नहीं, बल्कि आपके चेहरे की खूबसूरती के लिए भी लाभदायक है। जैतून में अच्छी मात्रा में फैट पाया जाता है। इसीलिए यह याददाश्त बढ़ाने का काम भी करता है।

12 दही-
दही में प्रोटीन, कार्बोहाइड्रेट, वसा, खनिज, लवण, कैल्शियम और फॉस्फोरस पर्याप्त मात्रा में पाए जाते हैं। दही का नियमित सेवन करने से कई लाभ होते हैं। यह शरीर में लाभदायी जीवाणुओं की बढ़ोत्तरी करता है और हानिकारक जीवाणुओं को नष्ट करता है। इसमें अमीनो एसिड पाया जाता है, जिससे दिमागी तनाव दूर होता है और याददाश्त बढ़ती है।

13 जायफल-
जायफल को अपने विशेष स्वाद और सुगंध के लिए जाना जाता है। इसमें ऐसे तत्व होते हैं, जो दिमाग को स्वस्थ रखने में मदद करते हैं। साथ ही, याददाश्त को बेहतर बनाते हैं।

14 तुलसी-
तुलसी को हिंदू धर्म में देवी का रूप माना गया है। इसका उपयोग मसाले के रूप में भी किया जाता है। यह कई बीमारियों में औषधि का काम करती है। रोजाना तुलसी के 2-4 पत्ते खाने से बार-बार भूलने की बीमारी दूर हो जाती है।

15 केसर-
केसर एक ऐसा मसाला है जो खाने के स्वाद को दोगुना कर देता है। केसर का उपयोग अनिद्रा दूर करने वाली दवाओं में किया जाता है। इसके सेवन से मस्तिष्क ऊर्जावान रहता है।

16 हल्दी-
हल्दी दिमाग के लिए एक अच्छी औषधि है। यह सिर्फ खाने के स्वाद और रंग में ही इजाफा नहीं करती है, बल्कि दिमाग को भी स्वस्थ रखती है। इसके नियमित सेवन से अल्जाइमर रोग नहीं होता है। साथ ही, यह दिमाग की क्षतिग्रस्त कोशिकाओं को रिपेयर करने का भी काम करती है।

17 अजवाइन की पत्तियां-
यदि आप अपने खाने को अलग फ्लेवर देना चाहते हैं, तो अजवाइन की पत्तियों का उपयोग करें। अजवाइन की पत्तियां शरीर को स्वस्थ और जवान बनाए रखने में मदद करती हैं। दरअसल, अजवाइन की पत्तियों में पर्याप्त मात्रा में एंटी-ऑक्सीडेंट पाए जाते हैं। इसीलिए यह दिमाग के लिए औषधि की तरह काम करती है। यही कारण है कि अरोमा थेरेपी में भी इसका उपयोग किया जाता है।

18 काली मिर्च-
काली मिर्च में पेपरिन नाम का रसायन पाया जाता है। यह रसायन शरीर और दिमाग की कोशिकाओं को रिलैक्स करता है। डिप्रेशन में यह रसायन जादू-सा काम करता है। इसीलिए यदि आप अपने दिमाग को स्वस्थ बनाए रखना चाहते हैं, तो खाने में काली मिर्च का उपयोग करें।

19 दालचीनी-
अल्जाइमर रोगियों के लिए दालचीनी एक जबरदस्त दवा है। दालचीनी के नियमित सेवन से याददाश्त बढ़ती है और दिमाग स्वस्थ रहता है।

20 स्ट्रॉबेरी-
स्ट्रॉबेरी अपनी मनमोहक सुगंध के कारण पूरी दुनिया में बहुत लोकप्रिय है। इसका नाम सुनते ही मुंह में पानी आ जाता है। स्ट्रॉबेरी मिल्क शेक, आइसक्रीम आदि का स्वाद भी बढ़ाती है। इसमें भरपूर मात्रा में एंटी-ऑक्सीडेंट पाए जाते हैं, जो मेमोरी लॉस से बचाने का काम करते हैं।

# जीरे

- जीरा के लाभ क्या जानते हैं आप!

जीरे का इस्तेमाल हमारे मसालों में करीब पांच हजार सालों से होता आ रहा है। यह एंटीऑक्सिडेंट तो होता ही है, कार्मिनेटिव और ऐंटी फ्लैचुलेंट भी होता है। यह न केवल जोडो के वात, बल्कि पेट में बनने वाले गैस को मिटाने में भी मददगार होता है। इसके बीज में एक खास किस्म का तेल भी होता है, जो हमारी हैल्थ के लिए लाभकारी होता है और खाने को देर तक ताजा बनाए रखता है।
[@मूंगफली में समाए सेहत से भरे चमत्कारी गुण...]

जीरा में आयरन का सबसे अच्छा स्त्रोत है। इसे रोजाना खाने में किसी न किसी रूप में शामिल करें और खून की कमी दूर होती है। वहीं गर्भवती महिलाओं के लिए जीरा अमृत का काम करता है।
[@अमीर बनना चाहते हैं तो अपनाएं ये 8 अच्छी आदतें]

अगर आप वज़न कम करना चाहिए है तो जीरा, हींग और काले नमक को एक समान मात्रा में मिलाकर उसका पाउडर बनालें और इसे दिन में दो बार या फिर दही के साथ लें। कुछ ही हफ्तो में सही असर दिखने लगेगा।
[@घबराएं नहीं: आसानी से मुंह की दुर्गंध से पाएं छुटकारा]

डायबिटीज को कंट्रोल करने के लिए एक छोटा चम्मच पिसा जीरा दिन में दो बार पानी के साथ लेने से काफी फायदा होता है।
[@जानिए कैसे बढाएं याददाश्त ]

जीरे में एंटीसेप्टिक तत्व भी पाये जाते हैं। सीने में जमे हुए कफ को बाहर निकलने के लिए जीरे को पीसकर फांक लें। यह सर्दी-जुकाम से भी राहत दिलाता है।
[@काली मिर्च के हैरान कर देने वाले लाभ]

अस्था रोगी को ब्रोंकाइटिस या अन्य सांस संबंधी परेशानी है जो उन्हें जीरे का नियमित सेवन करना चाहिए।

# पाठदुखी

- *पाठदुखी आणि ताण*
  पाठदुखी म्हणजे खालच्या बाजूला पाठ दुखणे (Lower Back Pain), पाठीवर ताण येणे किंवा पाठीला अस्वस्थ वाटणे होय. पाठदुखीमधे पाठीचा कणा किंवा स्नायू दुखावतात. ही व्याधी ब-याचदा मानसिक ताणामुळे सुरू होते. पाठीच्या कण्याजवळ जे मोठे स्नायू असतात ज्याची पाठीच्या कण्याला आधार असतो ते दुखावल्या मुळे किंवा त्यावर ताण आल्याने पाठदुखी होते. खरोखरच दुखापत झाली असेल तर ती मात्र मानसिक ताणामुळे नसते.
  *पाठदुखीची व ताणाची कारणे आणि धोके: *
  ताणामुळे आलेली पाठदुखी ही एकाच जागी, एकाच पोझ मध्ये खूप वेळ बसल्यामुळे किंवा ताण आल्यामुळे येते. जसे की नोकरीच्या ठिकाणी खुर्चीत दिवसभर बसावे लागते. पाठीवरच्या ताणामुळे माणसाचा मानसिक ताण सुद्धा वाढण्याची शक्यता असते. आणि ब-याचदा मानसिक ताणामुळे पाठदुखी सुरू होते.
  अशी काहीवेळा गंभीर स्थिती असते जेव्हा पाठदुखी मानसिक ताणामुळे नसते, पूर्णपणे शारिरीक असते आणि भयंकर वेदना देणारी असते; तेव्हा मात्र ताबडतोब डॉक्टरांकडे जाणे आणि गरज लागल्यास हॉस्पिटलमधे एॅडमिट होणे जरुरीचे असते. उदाहरणार्थ, एखाद्या वहान अपघातात मार बसल्याने पाठीची वेदना होते, मार बसतो तेव्हा तात्काळ मदत लागते. तसेच अतीताण घेऊन खूपच जास्त वजन उचलले तरीही पाठीला फ्रॅक्चर होऊ शकते आणि त्याचे नंतर रुपांतर पाठदुखीत होते. पाठीमधे गाठ झाली, ट्युमर झाला, किंवा कसला संसर्ग झाला तरीही पाठदुखी ही असतेच. कर्करोग, ताप, संसर्ग, वजन उतरणे, अशक्तपणा ह्या सर्व समस्यांमुळे होणा-या पाठदुखी बद्दल आपण आपल्या डॉक्टरांना किंवा फिजिशियनना सांगणे अत्यंत गरजेचे असते.
  सर्वसाधारणपणे आढळणारी खालच्या बाजूची पाठदुखी ही २० ते ४० या वयोगटात आढळते. हे दुखणे पाठ, खालची बाजू किंवा मांड्या ह्या ठिकाणी होते. अशा प्रकारचे दुखणे बरे व्हायला ४ ते ५ आठवडे लागतात. अशा ठिकाणी जखम झाली तर त्यावरचा अतीताण जायला १२ ते ३६ तास लागतात.
  *पाठदुखीसाठी घ्यावयाची काळजी*
  खालच्या बाजूची पाठदुखी (Lower Back Pain) सुरू असेल आणि त्यावर आपण काहीच उपचार घेतले नाहीत तर त्याचे रुपांतर भयानक होऊ शकते.. त्यामुळे पुढचे दुखणे टाळण्यासाठी योग्य वेळी योग्य उपचार सुरू करणे अत्यंतिक गरजेचे असते. त्यासाठी तज्ञांच्या मार्गदर्शनाखाली योग्य ते व्यायाम शिकणे आणि ते नियमित करणे, गरज भासल्यास वजन कमी करणे, काही वजन उचलायचे असल्यास ते योग्य त-हेने उचलणे, झोपण्याची किंवा शारिरीक हलचालींची व्यवस्थित पोझ घेणे, ह्या गोष्टी तज्ञांच्या सल्ल्याने पाळणे आवश्यक असते.
  *उपचार*
  पाठदुखीची लक्षणे जर दुखणे विकोपाला नेणारी असतील तर तत्काळ उपचार सुरू करावा. बरेच जुण पाठ दुखत असेल तर झोपून रहातात, पण तसे कधीच करू नये, खरे तर ती सर्वात चुकीची पद्धत आहे. तज्ञ डॉक्टरांच्या मार्गदर्शनामधे पाठदुखी बद्दलचे प्रशिक्षण आणि सर्वांगिण माहितीसुद्धा अंतर्भूत असते. त्यामधे ही व्याधी वाढू न देण्यासाठी आणि कमी होण्यासाठी काय काय करावे हे डॉक्टर सांगतात. मानसिक ताणामुळे आलेल्या पाठदुखीची काळजी आणि दुखापतीमुळे झालेल्या पाठदुखीची काळजी ही वेगळी असते; त्यामुळे त्याची गल्लत करू नये.
  कोल्ड कॉम्प्रेसचा उपभोग दिवसातून अधून मधून २० ते ३० मिनिटे घ्यावा. त्याचा खूपच उपयोग होतो

# गरमपाणी

अगर दिन की शुरुआत सेहतमंद हो तो जाहिर सी बात है कि पूरा दिन तरोताजा रहता है. ऐसे में दिन की शुरुआत गर्म नींबू पानी के साथ करने से बेहतर शायद ही कुछ और हो. सुबह उठकर गुनगुने पानी में नींबू के रस की कुछ बूंदें मिलाकर पीना बहुत फायदेमंद है. रोजाना की शुरुआत इस हेल्थ ड्रिंक से करने से शरीर के विषाक्त पदार्थ बाहर निकल जाते हैं. इसके अलावा अगर आप वजन घटाने को लेकर फिक्रमंद हैं तो भी ये हेल्थ ड्रिंक आपके लिए एक कारगर उपाय है. आमतौर पर हम सभी अपने दिन की शुरुआत कॉफी या चाय के प्याले के साथ करते हैं. पर आप चाहें तो गर्म पानी में नींबू की कुछ बूंदें डालकर, इस हेल्दी ड्रिंक को अपनी दिनचर्या का हिस्सा बना सकते हैं. गर्म पानी में नींबू मिलाकर पीने के ये फायदे आपको चाय और कॉफी से दूरी बनाने पर मजबूर कर देंगे.

1. नियमित रूप से शरीर के विषाक्त पदार्थों को बाहर निकालने में सहायक नींबू में अम्लीय गुण पाया जाता है. ये शरीर के पीएच स्तर को भी बनाए रखने में मददगार है. यह लीवर को सक्रिय बनाता है और शरीर में मौजूद विषाक्त पदार्थों को बाहर करने में सहायक साबित होता है.

2. पाचन क्रिया को दुरुस्त करने में
कई बार ऐसा होता है कि हम दिनभर कुछ न कुछ पौष्टिक आहार तो लेते हैं लेकिन उनका पूरा फायदा नहीं उठा पाते. पर दिन की शुरुआत नींबू-पानी के साथ करने पर शरीर की पाचन क्रिया सक्रिय हो जाती है और पोषक तत्वों के अवशोषण की क्षमता बढ़ जाती है.

3. वजन घटाने के लिए
नींबू-पानी में पेक्टिन पाया जाता है, जो वजन घटाने के लिए मददगार होता है. इसके विपरीत सुबह उठकर चाय या कॉफी पीने से शरीर में कोलेस्ट्रॉल की मात्रा तो बढ़ती है ही, साथ ही शुगर लेवल पर भी असर पड़ता है.

4. कब्ज की समस्या को दूर करने में सहायक
गर्म पानी के साथ नींबू की कुछ बूंदें पेट के लिए बहुत फायदेमंद साबित हो सकती हैं. अगर आपको पेट से जुड़ी ऐसी कोई भी समस्या है तो नींबू पानी पीना आपके लिए बहुत फायदेमंद हो सकता है.

5. इम्यून सिस्टम को बूस्ट करने के लिए
नींबू में उच्च मात्रा में विटामिन सी पाया जाता है जो सामान्य संक्रमण से लड़ने के लिए फायदेमंद और कारगर उपाय है. विटामिन सी हमारे रोग प्रतिरक्षा तंत्र को सक्रिय बनाने में मददगार है.

6. त्वचा पर निखार के लिए
नींबू पानी के नियमित सेवन से त्वचा पर निखार आता है. इसके इस्तेमाल से एक ओर जहां त्वचा को जरूरी नमी मिलती है वहीं इसमें मौजूद विटामिन सी त्वचा से जुड़ी कई समस्याओं को अंदरुनी रूप से दूर करने का काम करता है.

7. मुंह की बदबू को दूर करने में
नींबू एक नेचुरल माउथ फ्रेशनर है. रोज सुबह नींबू पानी पीने से मुंह की दुर्गंध धीरे-धीरे दूर हो जाती है.

# चरबी

- पेट की चर्बी से जल्द छुटकारा दिलाएंगे यह घरेलू उपाय

यदि आप पेट की चर्बी से छुटकारा पाना चाहते हैं तो इन सात घरेलू उपायों की मदद से आप आराम से चर्बी घटा सकते हैं...

सुबह खाली पेट एक ग्लास गर्म पानी में आधा नींबू निचोड़कर पिएं। इसमें शहद मिलाकर पीने से फायदा अधिक मिलेगा। इससे मेटाबॉलिजम तेज होता है और फैट्स जल्दी बर्न होते हैं।
अदरक को दो टुकड़ों में काट लें और एक कप पानी में उबालें। 10 मिनट तक पकाने के बाद अदरक के टुकड़े हटा लें और इसे चाय की तरह पिएं।
लहसुन में मोटापा कम करने वाले तत्व हैं। एक कप पानी में नींबू निचोड़ें। अब लहसुन के तीन जवों इस पानी के साथ लें। रोज सुबह खाली पेट इनका सेवन फायदेमंद है।
बादाम में मौजूद ओमेगा 3 फैटी एसिड चर्बी कम करने में मददगार है। रोज रात में 6-8 बादाम भिगोएं और अगले दिन सुबह इन्हें छीलकर खाएं।
भोजन करने के आधे घंटे पहले एक या दो चम्मच एप्पल साइडर वेनेगर को एक गिलास पानी में मिलाकर पिएं। इससे कैलोरी अधिक बर्न होती हैं।
पुदीने के पत्ते और धनिया पत्ता को साथ में पीस लें। इसमें नमक और नींबू मिलाकर चटनी तैयार करें और रोज भोजन के साथ इसे लें। पुदीने के सेवन से मेटाबॉलिक रेट बढ़ती है जिससे फैट्स जल्दी बर्न होते हैं।
एलोवेरा का सेवन मेटाबॉलिज्म ठीक रखता है और फैट्स स्टोर नहीं होने देता। दो चम्मच एलोवेरा के जूस में एक चम्मच जीरा पाउडर मिलाएं और इसे आधे ग्लास गुनगुने पानी में मिलाएं। खाली पेट इसका सेवन करें और 60 मिनट बाद ही कुछ खाएं। इस उनपायों के साथ-साथ रुटीन में कसरत को जगह देना न भूलें।

# कालीमिर्च

1 चमच काली मिर्च पाउडर2 चमच दही

काली मिर्च और दही को अच्छे से एक साथ मिला लीजिये जब तक यह पेस्ट का रूप ना लेले | जब ये एक पेस्ट के रूप में तयार हो जाये तो अपने मुह को गरम पानी से धो ले ताकि आप के मुह के रोम खुल जाये और फिर इस पेस्ट को अपने मुह पर circular motions में रगड़े , कुछ समय रखने के बाद मुह को ठन्डे पानी से धो ले | इस से आप के मुह के काले धाबे और निशान गयब हो जयेगे |

2. काली मिर्च और शहद का मास्क – Black Pepper and Honey Mask

1 चमच शहद½ चमच काली मिर्च पाउडर

दोनों को अच्छी तरह एक साथ मिला लेने के बाद , अपने मुह पर लगा ले और इसे आधा घंटा सूखने के लिए छोड़ दे | आधे घंटे के बाद मुह को कोसे पानी से धो ले | इस से आपके मुह को मुहांसों से छुटकारा मिल जये गा |

3. काली मिर्च तेल – Black Pepper Essential Oil Anti-Cellulite Mask

3 बूंद Black Pepper Essential Oil100ml बॉडी करीम या लोशन

ये औषधि सेल्युलाइट (cellulite) के विरुद्ध बहुत ही कारगर है | Black Pepper Essential Oil की 3 बूंदों को अपनी किसी भी पसंदीदा बॉडी क्रीम में मिला कर  रोजाना सुबह और शाम अपनी जांघों और प्रभावित क्षेत्र पर रगड़ें और सेल्युलाइट (cellulite) को अलविदा कहें |

# शुगर

- *शुगर* *का* *इलाज"*
  १- *अदरक*  (ताज़ा) *50 gm*
  २- *पुदीना* fresh *50gm*
  ३- *अनारदाना* *खट्टा* *50gm*
  इन तीन चीज़ों को पीस कर चटनी बना लें।
  और सुबह, दोपहर और शाम को एक-एक चम्मच खा लें।
  पुरानी से पुरानी शुगर, यहाँ तक कि शुगर की वजह से जिस मरीज़ के जिस्म के किसी हिस्से को काटने की सलाह भी दी गयी हो तब भी ये चटनी बहुत फायदेमंद इलाज है।
  अगर हो सके तो इसे आगे भी फॉरवर्ड कर दें।
  क्या पता किसी ज़रूरतमंद को वक़्त पर मिल जाये।
  "शुक्रिया"

# हिमोग्लोबिन

- *हिमोग्लोबिन*
  रक्तात लोह वाहन नेणारं प्रोटिन असतं, त्याला आपण हिमोग्लोबिन म्हणतो. हिम म्हणजे लोह आणि ग्लोबिन हे एक प्रोटिन आहे. हिमोग्लोबिनचं मुख्य कार्य आहे, सर्व पेशींना रक्तातून शुद्ध ऑक्सिजन पुरवणं आणि पेशींमध्ये तयार झालेला कार्बन डायऑक्साइड पुन्हा रक्ताद्वारे फुफ्फुसांपर्यंत आणणं. हे हिमोग्लोबिन आपल्या रक्तातील लाल रक्त पेशींमध्ये असतं. रक्तातील हिमोग्लोबिनची योग्य मात्रा आपलं जीवनकार्य सुरळीत ठेवते. प्रौढ पुरुषांच्या रक्तातील हिमोग्लोबिन हे १३.५ ते १७ gms/dL, तर स्त्रियांच्या रक्तातील हिमोग्लोबिन १२ ते १५ gms/dL एवढं हवं. रक्तातील हिमोग्लोबिनची मात्रा गरजेपेक्षा कमी झाली, की त्या अवस्थेला अॅनिमिया म्हणतात (यालाच रक्तक्षय किंवा पंडुरोग असंही म्हटलं जातं). अॅनिमियाचेही बरेच प्रकार आहेत; परंतु रक्तातील लोहाच्या कमतरतेमुळे होणारा अॅनिमिया आपल्याकडे जास्त लोकांमध्ये आढळतो. लहान मुलं, पौगंडावस्थेतील मुली, तरुण मुली, गरोदर स्त्रिया आणि वृद्धांमध्ये याचं प्रमाण खूप आहे. लोहयुक्त पदार्थांची आहारातील कमतरता हे अॅनिमियाचं महत्त्वाचं कारण आहे.
  बदलत्या जीवनशैलीमुळे आहारातील लोहयुक्त पदार्थांचं प्रमाण घटतंय. अॅनिमियाचं दुसरं कारण म्हणजे आहारातून मिळणाऱ्या लोहाचं रक्तातील शोषण रोखणाऱ्या काही घटकांचं सेवन आपल्याकडून कायम केलं जातं. त्यामुळे लोहयुक्त आहार घेऊनही त्याचं योग्य प्रमाणात शोषण न झाल्यानंही अॅनिमिया होतो. इतर कारणं म्हणजे अति रक्तस्त्राव, आतड्याचे रोग, इन्फेक्शन, रक्ताचा कर्करोग, थॅलेसेमिया, हिमोफिलिया, बी १२ ची कमतरता, लिव्हरचे काही आजार, किडनीचे काही ठराविक आजार, गरोदरपणात होणारी लोहाची कमतरता अशी बरीच कारणं आहेत. थकवा येणं, अंधारी येणं, कामात लक्ष न लागणं, हातापायातील त्राण कमी झाल्यासारखं वाटणं ही अॅनिमियाची काही मुख्य लक्षणं आहेत. हिमोग्लोबिनची पातळी कमी असेल, तर डॉक्टरांच्या सल्ल्यानं लोहाच्या गोळ्या सुरू करणं हाच योग्य उपाय आहे. परिस्थिती खालावली, तर शरीराला जास्तीचं रक्तही पुरवावं लागू शकतं. बऱ्याचदा रक्तातील लोहाची पातळी अतिरिक्त कमी होईपर्यंत ही लक्षणं जाणवत नाहीत. त्यामुळे वेळोवेळी तपासणी करा.
  *हिमोग्लोबिन वाढवण्यासाठीचा आहार*
  बीट, टोमॅटो, गाजर आणि अशा लाल रंगाच्या पदार्थांमधून लोह मिळतं किंवा त्यामुळे हिमोग्लोबिन वाढतं हा निव्वळ गैरसमज आहे. चिकन, अंडी, मासे, इतर मांसाहारी पदार्थ, हिरव्या पालेभाज्या, काही डाळी, उसळी, सुका मेवा, हळीव, खजूर, नाचणी, पोहे, राजगिरा या पदार्थांमधून शरीराला लोह मिळतं. अन्नावाटे मिळणाऱ्या लोहाचेही दोन प्रकार आहेत. हिम आणि नॉन हिम. हिम प्रकारचे लोह सर्व प्राणिज स्रोतांमधून मिळतं, ज्याचं रक्तातील शोषण सहज होऊ शकतं. नॉन हिम प्रकारचे लोह सर्व वनस्पती स्रोतांमधून मिळतं, ज्याचं शोषण सहजासहजी होत नाही. याचाच परिणाम म्हणजे मांसाहारी लोकांपेक्षा शाकाहारी लोकांमध्ये अॅनिमियाचे प्रमाण जास्त आढळतं; कारण शाकाहारातून मिळणाऱ्या लोहाचं शोषण बऱ्याचदा योग्य रीतीने होत नाही. त्यामुळे शाकाहारी लोकांना आहारातील लोहाचं शोषण व्हावं यासाठी लोहयुक्त पदार्थ खाताना व्हिटॅमिन सी म्हणजेच क जीवनसत्त्व असलेले पदार्थ खाणं गरजेचं आहे. यामुळे रक्तातील नॉन हिम प्रकारच्या लोहाचं शोषण होण्यास मदत होते. अन्नावाटे मिळणारे फायटेट आणि टॅनिनयुक्त पदार्थ, कॅल्शियम आणि कॅल्शियमयुक्त पदार्थ, अॅटासिड्सचे अतिरेकी प्रमाणात सेवन, चहा, कॉफी असे पदार्थ शरीरातील लोहाचं शोषण होऊ देत नाहीत. त्यामुळे लोहयुक्त पदार्थांचं सेवन करत असताना त्याचवेळी वर दिलेल्या या पदार्थांचं सेवन करणं जाणीवपूर्वक टाळलं, तर तुम्ही खाल्लेल्या लोहाचं शोषण योग्य प्रमाणात होऊ शकतं.

# चर्मरोग

• चर्मरोग के लिए रामबाण घरेलु नुस्खे।

AdminJune 4, 2016 चर्मरोग के लिए रामबाण घरेलु नुस्खे।2016-06-04T12:59:36+00:00HINDI No Comment

चर्मरोग के लिए रामबाण घरेलु नुस्खे।

एक कष्टदायक रोग……चर्मरोग।

यह पूरे शरीर की चमड़ी पर कहीं भी हो सकता है। अनियमित खान-पान, दूषित आहार, शरीर की सफाई न होने एवं पेट में कृमि के पड़ जाने और लम्बे समय तक पेट में रहने के कारण उनका मल नसों द्वारा अवशोषित कर खून में मिलने से तरह तरह के चर्मरोग सहित शारीरिक अन्य बीमारियां पनपने लगती है जो मानव के लिए अति हानिकारक होती है।

दाद के लक्षण :-

दाद में खुजली बहुत ज्यादा होती है की आप उसे खुजाते ही रहते हैं। खुजाने के बाद इसमे जलन होती है व छोटे-छोटे दाने होते हैं।
दाद ज्यादातर जननांगों में जोड़ों के पास और जहां पसीना आता है व कपड़ा रगड़ता है, वहां पर होता है। वैसे यह शरीर में कहीं भी हो सकता है।

खाज (खुजली) :-

इसमें पूरे शरीर में सफेद रंग के छोटे-छोटे दाने हो जाते हैं। इन्हें फोड़ने पर पानी जैसा तरल निकलता है जो पकने पर गाढ़ा हो जाता है। इसमें खुजली बहुत होती है, यह बहुधा हांथो की उंगलियों के बीच में तथा पूरे शरीर में कहीं भी हो सकती है। इसको खुजाने को बार-बार इच्छा होती है और जब खुजा देते है तो बाद में असह्य जलन होती है। यह छुतहाएवं संक्रामक रोग है। रोगी का तौलिया व चादर उपयोग करने पर यह रोग आगे चला जाता है, अगर रोगी के हाथ में रोग हो और उससे हांथ मिलाये तो भी यह रोग सामने वाले को हो जाता है।

उकवत (एक्जिमा) :-

दाद, खाज, खुजली जाति का एक रोग उकवत भी है, जो अत्यंत कष्टकारी है। रोग का स्थान लाल हो जाता है और उस पर छोटे-छोटे दाने हो जाते हैं। इसमे चकत्ते तो नही पड़ते परन्तु यह शरीर में कहीं भी हो जाता है। यह दो तरह का होता है। एक सूखा और दूसरा गीला। सूखे से पपड़ी जैसी भूसी और गीले से मवाद जैसा निकलता रहता है। अगर यह सर में हो जाये तो उस जगह के बाल झड़ने लगते हैं।
गजचर्म

चर्मदख :-

शरीर के जिस भाग का रंग लाल हो, जिसमें बराबर दर्द रहे, खुजली होती रहे और फोड़े फैलकर जिसका चमड़ा फट जाय तथा किसी भी पदार्थ का स्पर्श न सह सके, उसे चर्मदख कहते हैं।

विचर्चिका तथा विपादिका :-

इस रोग में काली या धूसर रंग की छोटी-छोटी फुन्सियां होती हैं, जिनमें से पर्याप्त मात्रा में मवाद बहता है और खुजली भी होती है तथा शरीर में रूखापन की वजह से हाथों की चमड़ी फट जाती है, तो उसे विचर्चिका कहते हैं। अगर पैरों की चमड़ी फट जाय और तीव्र दर्द हो, तो उसे विपादिता कहते हैं। इन दोनों में मात्र इतना ही भेद है।

पामा और कच्छु :-

यह भी अन्य चर्म रोगों की तरह एक प्रकार की खुजली ही है। इसमें भी छोटी-छोटी फुन्सियां होती हैं। उनमें से मवाद निकलता है, जलन होती है और खुजली भी बराबर होती रहती है। अगर यही फुन्सियां बड़ी-बड़ी और तीव्र दाहयुक्त हों तथा विशेष कमर या कूल्हे में हों तो उसे कच्छू कहते है।

चर्मरोग चिकित्सा

दाद, खाज, खुजली में आंवलासार गंधक को गौमूत्र के अर्क में मिलाकर प्रतिदिन सुबह शाम लगायें। इससे दाद पूरी तरह से ठीक हो जाता है।

शुद्ध किया हुआ आंवलासार गंधक एक रत्ती को 10 ग्राम गौमूत्र के अर्क के साथ 90 दिन लगातार पीने से समस्त चर्मरोगों में लाभ होता है ।

एक्जिमा (चर्म रोगों में लगाने का महत्व) :-

1. कालीमिर्च, मुरदाशंख, कलईवाला नौसादर 10-10 ग्राम लेकर बारीक पीस लें। अब इसमे घी मिलाकर एक्जिमा पर दिन में तीन बार लगाने से कुछ दिनों में यह जड़ से खत्म हो जायेगा।

2. आंवलासार गंधक 50 ग्राम, राल 10 ग्राम, मोम (शहद वाला) 10 ग्राम, सिन्दूर शुद्ध 10 ग्राम। पहले गंधक को तिल के तेल में डालकर धीमी आंच पर गर्म करें। जब गन्धक तेल में घुल जाए तो उसमें सिन्दूर व अन्य दवायें पाउडर करके मिला दें। सिन्दूर का रंग काला होने तक इन्हे पकायें और आग से नीचे उतारकर गरम-गरम ही उसी बर्तन में घोटकर मल्हम (पेस्ट) जैसा बना लें। यह मल्हम एग्जिमा, दाद, खाज, खुजली, अपरस आदि समस्त चर्मरोगों में लाभकारी है। सही होने तक दोनों टाइम लगायें।

3. 250 ग्राम सरसों का तेल लेकर लोहे की कढ़ाही में चढ़ा कर आग पर रख दे। जब तेल खूब उबलने लगे तब इसमें ५० ग्राम नीम की कोमल कोंपल (नयी पत्तियां) डाल दे। कोपलों के काले पड़ते ही कड़ाही को तुरंत नीचे उतार ले अन्यथा तेल में आग लग कर तेल जल सकता है। ठंडा होने पर तेल को छान कर बोतल में भर ले। दिन में चार बार एक्ज़िमा पर लगायें, कुछ ही दिनों में एक्ज़िमा नष्ट हो जायेगा। एक वर्ष तक लगते रहेंगे तो ये रोग दोबारा नहीं होगा।

दाद, खाज, खुजली, एग्जिमा, अकौता, अपरस का मरहम :-

गन्धक 10 ग्राम, पारा 3 ग्राम, मस्टर 3 ग्राम, तूतिया 3 ग्राम, कबीला 15 ग्राम, रालकामा 15 ग्राम। इन सब को कूट-पीसकर कपड़छान करके एक शीशी में रख लें। दाद रोग में मिट्टी के तेल (केरोसीन) में लेप बनाकर लगाएँ, खाज में सरसों के तेल के साथ मिलाकर सुबह-शाम लगायें। अकौता एग्जिमा में नीम के तेल में मिलाकर लगायें। यह दवा 10 दिन में ही सभी चर्मरोगों में पूरा आराम देती है।

चर्म रोग नाशक अर्क :-

शुद्ध आंवलासार गंधक, ब्रह्मदण्डी, पवार (चकौड़ा) के बीज, स्वर्णछीरी की जड़, भंगराज का पंचांग, नीम के पत्ते, बाबची, पीपल की छाल, इन सभी को 100 -100 ग्राम की मात्रा में लेकर व 10 ग्राम छोटी इलायुची जौ कूट कर शाम को 3 लीटर पानी में भिगो दें। सुबह इन सभी का अर्क निकाल लें। यह अर्क 10 ग्राम की मात्रा में सुबह खाली पेट मिश्री के साथ पीने से समस्त चर्म रोगों में लाभ करता है। इसके प्रयोग से खून शुद्ध होता है। इसके सेवन से चेहरे की झाइयां, आँखों के नीचे का कालापन, मुहासे, फुन्सियां, दाद, खाज, खुजली, अपरस, अकौता, कुष्ठ आदि समस्त चर्मरोगों में पूर्णतः लाभ होता है।

रक्त शोधक :-

1. दिन में एक-दो चम्मच अलसी के बीजों के तेल का सेवन करना त्वचा के लिए काफी फायदेमंद होता है। बेहतर रहेगा कि इसका सेवन किसी अन्य आहार के साथ ही किया जाए। अलसी के तेल को कभी भी सेकना नहीं चाहिए।

2. रीठे के छिलके के पाउडर में शहद मिलाकर चने के बराबर गोलियाँ बना लें। सुबह एक गोली अधबिलोई दही के साथ और शाम को पानी के साथ निगल लें। उपदंश, खाज, खुजली, पित्त, दाद और चम्बल के लिए पूर्ण लाभप्रद है।

3. सिरस की छाल का पाउडर 6 ग्राम सुबह व शाम शहद के साथ 60 दिन सेवन करें। इससे सम्पूर्ण रक्तदोष सही होते हैं।

4. अनन्तमूल, मुलहटी, सफेद मूसली, गोरखमुण्डी, रक्तचन्दन, शनाय और असगन्ध 100 -100 ग्राम तथा सौंफ, पीपल, इलायची, गुलाब के फूल 50 -50 ग्राम। सभी को जौकुट करके एक डिब्बे में भरकर रख लें। एक चम्मच 200 ग्राम पानी में धीमी आंच में पकाएं और जब पानी 50 ग्राम रह जाये तब उसे छानकर उसके दो भाग करके सुबह और शाम मिश्री मिलाकर पिये। यह क्वाथ रक्त विकार, उपदंश, सूजाक के उपद्रव, वातरक्त और कुष्ठरोग को दूर करता है।

5. चार ग्राम चिरायता और चार ग्राम कुटकी लेकर शीशे या चीनी के बर्तन में 125 ग्राम पानी डालकर रात को उसमे भिगो दे और ऊपर से ढ़क कर रख दे। प्रात: काल रात को भिगोया हुआ चिरायता और कुटकी का पानी निथार कर कपडे से छान कर पी ले और पीने के बाद 3-4 घंटे तक कुछ नहीं खाए और उसी समय अगले दिन के लिए उसी पात्र में 125 ग्राम पानी डाले। इस प्रकार चार दिन तक वही चिरायता और कुटकी काम देंगे। तत्पश्चात उनको फेंककर नया चार चार ग्राम चिरायता और कुटकी डालकर भिगोये और चार चार दिन के बाद बदलते रहे। यह पानी लगातार दो चार सप्ताह पीने से एक्ज़िमा, फोड़े फुंसी आदि चर्म रोग नष्ट होते है, मुंहासे निकलना बंद होते हैं और रक्त साफ़ होता है।